श्रीवीतरागाय नम



# धन्यकुमारचरित्र

## ( भाषानुवाद )

—oo✕oo—

बड़नगर निवासी

श्री उदयलाल काशलीवाल द्वारा

अनुवादित.

-और-

मैनेजर, जैन भारती भवन द्वारा

प्रकाशित ।

——:o:——

पहला संस्करण } १००० } श्री वीर-निर्वाण सं. २४३७ ई. सन् १९११. { न्योछावर { ।।।)

## हा ! हा ! ! गतः क्व खलु शेखरचन्द्र ! मित्र !

जीवन !

प्यारे हृदय कुमुदचन्द्र—शेखरचन्द ! आज का दिन हम लोगों के लिये बड़ा ही दारुण और अमङ्गल है। जिस बात का स्वप्न में भी अरमान नहीं था वही बात आज आंखों के सामने आ उपस्थित हुई। सब आशालताओं पर एक दम ही पानी फिर गया। कौन जानता था कि काल की निर्दयता का प्रहार हम लोगों पर ही होगा। वह बड़ा ही पश्यतोहर है। यही कारण है जो उसे हम लोगों का प्रेम-अलौकिक प्रेम सहन नहीं हुआ और आंखों के देखते २ हृदय के एक टुकड़े को जबरजस्ती छीन ले गया। जीवन-सर्वस्व ! आप तो स्वर्ग का सुख अनुभव करने लगे अब क्योंकर हमारी आपको याद आवेगी ? सुख छोड़ कर कोन दुःखी बनना चाहेगा ? प्यारे ! हम लोग अब किसे अपने सुख दुःख का साथी बनावेंगे ?

आप इस संसार में हमारे जीवन के स्तंभ थे परन्तु आज प्रलय काल की आंधी ने-नहीं, हमारे खोटे भाग्य ने उसे गिरा दिया। अब हम किस के सहारे पीछे उठने का साहस करेंगे ? जीवन ! आप तो सदा के लिये हम से जुदा होकर अनन्त धाम के लिये प्रयाण यात्रा कर गये और हमें दुःख समुद्र में डुबो कर यहीं छोड़ गये। क्या यही आप को उचित था ? अच्छा, हृदय हार ! यदि आप की यही इच्छा है तो जाइये आप की इच्छा के हम कण्टक नहीं हैं परन्तु देखना इन अनन्य भक्तों को कहीं भूल न जाना ? यह प्रार्थना है।

पूज्यपाद ! इस वक्त हमारे पास ऐसी कोई वस्तु नहीं है जो आपकी चिरस्मृति के लिये सहायक हो। किन्तु यह एक छोटासा अनुवादित ग्रन्थ है। आज इसे ही आपके पदपङ्कजों में समर्पण करते हैं और यह प्रतिज्ञा करते हैं कि यदि जीवन रहेगा तो कोई एक स्वतंत्र ग्रन्थ आप की भेट कर अपने कर्त्तव्य को पूरा करेंगे ! ईश्वर आपकी आत्मा को शान्ति सुख प्रदान करे।

आसोज शुक्ल २<br>वी० नि० २४३७<br>काशी

आपके—<br>वियोग से पीड़ित-हृदय-<br>कुमारैय्या उदयलाल.

# प्रस्तावना.

पाठक महाशय !

धन्यकुमार चरित्र का—अनुवाद लेकर आपके सामने उपस्थित होते हैं। इसके कर्त्ता हैं श्री सकलकीर्त्ति भट्टारक। आपका बनाया हुआ संस्कृत साहित्य बहुत है। जैन समाज का आप के द्वारा बड़ाभारी उपकार हुआ है। आप की संस्कृत लिखने की शैली बड़ी ही सरल और साधारण बोधवाले के लिये बड़ी उपयोगी है। आपका विशेष परिचय बताने के लिये अभी हमारे पास समय नहीं है। इस लिये पाठकों से इस की बाबत क्षमा चाहते हैं। हो सका तो द्वितीय संस्करण में बताने की कोशिश की जावेगी।

धन्यकुमार चरित्र प्रथमानुयोग का ग्रन्थ है। यद्यपि इस में जगह २ प्रसंगानुसार सब तरह की शिक्षा दी गई है परन्तु प्रधानता से इस का उद्देश्य दान की ओर प्रवृति कराने वाला समझना चाहिये। हमारा जैन समाज दान के विषय को बहुत कुछ भूल गया है सो उसी विषय के सुझाने के लिये इस चरित्र का अनुवाद किया गया है। जिस कारण से पहले जैन समाज का सिंहासन संसार में सब से ऊंचा था उसी के आज बिल्कुल रसातल में पहुंच जाने से यह नहीं कहा जा सकता कि जैन समाज पहले की अपेक्षा अब कृपण हो गया है। नहीं, यह बात तो जैन समाज में आज भी इतने ऊंचे दरजे की है कि वह प्रतिष्ठादि कार्यों में रुपये को पानी की तरह बहा देता है। मैं इस विषय का निषेध करना नहीं चाहता किन्तु समाज का इतना ध्यान जरूर आकर्षित करना चाहता हूं कि वह जरूरी विषय पर भी ध्यान दे। आज संसार की सब जातियें दिनों दिन उन्नति के रास्ते पर आगे २ बढ़ी चली जा रही हैं परन्तु जैन समाज उल्टा दिनों दिन पीछा पड़ रहा है इसका कारण यही कहा जा सकता है कि हम लोग सीधे मार्ग पर न चलकर उल्टे रास्ते पर जा रहे हैं। हमें अपने पूर्वजों की कीर्त्ति का स्मरण करना चाहिये। उनके वक्त में जैन समाज किस दशा में था

और आज किस दशा में है। सन्तान तो हम भी उन्हीं की हैं परन्तु उन में और हम में जमीन असमान का अन्तर है। उन की अपेक्षा हमारी आत्मायें बड़ी ही निर्बल और भीरु हैं। यही कारण है जो हमें अपने को सब के आगे करने का साहस नहीं होता। हम लोगों में पुरुषार्थ नहीं, विद्या नहीं, एक्यता नहीं फिर क्यों न हम अधः पतन के पात्र हों। हमें अपने दुर्लभ जीवन पर विचार करना चाहिये। मानव जीवन सब के लिये सहज नहीं है। इसके लिये बड़े २ पुण्य और तपश्चरण की जरूरत पड़ती है। एक नीतिकार ने लिखा है—

नरत्वं दुर्लभं जन्तोर्भ्रमतोऽस्य भवार्णवे।
सिकताजलधौ भ्रष्टं वज्रवत्पारवर्जिते॥

इस से यह सिद्ध होगया कि मानव जीवन बहुत दुर्लभ है तो फिर हमें क्यों नहिं यह बुद्धि पैदा होती जिसके द्वारा अपने दुर्लभ जीवन के सार्थक बनाने का उपाय सोचे? क्यों न दिल में यह उदारता प्रगट होती कि हमारे द्वारा दूसरे का कुछ भला हो? हो कहां से? यह तो हम पहिले ही लिख चुके हैं कि हममें ज्ञान नहीं फिर अच्छे विचार दिल में क्योंकर उदय हो सकते हैं? और ज्ञान का अच्छे विचार से बहुत कुछ घनिष्ठ साथ है। हमें जरूरत है कि हम अपनी जाति को शिक्षित बनाने के लिये ज्ञान दान देने का उपाय करें। क्योंकि इस समय हमें शिक्षित होने की बहुत कुछ जरूरत है। यदि हम उन्नति के मार्ग पर चल सकते हैं तो उस के लिये सब से पहिला उपाय ज्ञान प्राप्त करना है। इस के द्वारा हम अपने इच्छित को देखते २ हस्तगत कर सकेंगे। मनुष्य जीवन का सब से पहिला यह उद्देश्य है कि स्वयं ज्ञानी हो कर संसार मात्र के जीवों को ज्ञानी बनाने का उपाय करें। इसी उद्देश्य का हमारे पूज्य तीर्थंकर परम महात्माओं ने अच्छी तरह पालन किया है इसी से आज उन का नाम हमारे लिये प्रातः स्मरणीय है और आ संसार तक रहेगा। हम भी उन्हीं के वंश में हैं फिर क्यों न हम उन के सरीखा कार्य कर संसार में अपना मुख उज्वल करें। हमारा जीवन तभी सार्थक कहा जा सकेगा जब कि—

गुरून्कुर्वन्ति ये वंश्यान्नन्वर्था तैर्वसुन्धरा।
येषां यशांसि शुभ्राणि ह्रेपयन्तीन्दुमण्डलम्॥

इस श्लोक के चरितार्थ करने में अग्रसर होंगे। जीना और मरणा सभी के पीछे लगा हुआ है उन लोगों के पैदा होने से संसार का कुछ भला नहीं हो सकता जो केवल अपना ही पेट भरना जानते हैं उन्हें पृथ्वी का बोझा समझना चाहिये। कहना यह है कि हमारा समाज शिक्षा में सब से बहुत कुछ पीछे है। शिक्षा दान की बड़ी भारी जरूरत है इस लिये शिक्षा प्रचार का उपाय करना चाहिये। क्योंकि—

" ज्ञान बिना सब निस्फल जानो,,

एक बात और कहना है-धन्यकुमार चरित्र में ज्ञान दान गौण कर और २ विषय पर बहुत जोर दिया गया है। वह एक तरह ठीक भी है कारण जब धन्यकुमार इस संसार में मौजूद था उस वक्त हमारा समाज भी ज्ञान से भरपूर था। खास तीर्थंकर श्री वर्द्धमान भगवान मौजूद थे तब यह कहने की जरूरत न थी कि हमारे समाज में ज्ञान की जरूरत है। यही कारण है जो इस चरित्र में ज्ञान दान का जिकर बहुत ही कम आया है। परन्तु अब हमारे लिये महावीर स्वामी का समय नहीं है। इसी से यह कहना पड़ता है कि विचार और जरूरत के अनुसार धन के खर्च करने की जरूरत है। इस लिये पाठकों से हमारा अनुरोध ज्ञान दान की ओर ज्यादे है। ज्ञान के न होने से हम बहुत कुछ गिर गये हैं। ऐसे वक्त में हमारे लिये सहारे की जरूरत है जो उठा सके। वह सहारा ज्ञान है। यदि उठ सकेंगे तो इसी के द्वारा नहीं तो नाम शेष होना तो जरूरी है।

ऋषि, महर्षि और महात्माओं की सन्तानों ! उठो !! आंख खोल कर देखो !!! अब तुम्हें जागना चाहिये। तुम्हारे पीछे २ के सब लोग जाग कर उठ चुके हैं अब सोने का समय नहिं रहा। कार्य क्षेत्र में उतरो और गिरी हुई जाति के उठाने के लिये सहारा दो ! इसी लिये संसार में तुम्हारा जीवन हुआ है न कि पृथ्वी के कम्पित करने को। जाति के उन बाल बच्चों की दशा देखो जो बिना ज्ञान के इधर उधर ठोकरों से ठुकराते फिरते हैं। उन्हें कौड़ी के भाव भी कोई नहीं पूछता। यह कभी मत समझो कि उन का उत्तर दायित्व किसी और पर है। हम तुम सब एक की सन्तान हैं, एक के उपासक हैं

और एक ही के द्वारा अपने भले होने की आशा रखते हैं। ऐसी हालत में तुम्हें सब पर समान भाव रखना चाहिये। उन के दुःख में दुःखी और सुख में सुखी होना चाहिये। समझो। विचार करो !! और—

> परिवर्त्तिनि संसारे मृतः को वा न जायते।
> स जातो येन जातेन याति वंशः समुन्नतिम् ॥

इस श्लोक को हृदय पट पर अङ्कित करो जिस से संसार में मनुष्य श्रेणी में गिने जा सको और लोग तुम्हारा आराधन करने लगे।

अनुवाद का यह तीसरा ग्रन्थ है संभव है इसमें भी अशुद्धियें रही होंगी। कारण भूल होना मनुष्यों के लिये साधारण बात है। इस लिये पाठकों से क्षमा की प्रार्थना कर विराम लेते हैं।

बड़नगर ( मालवा ) } जाति का दास—
उदयलाल कासलीवाल



ॐ नमः सिद्धेभ्यः



# श्रीधन्यकुमारचरित्र ।

( भाषानुवाद )

श्रीशोभित तुव वदनशशि हरै जगतजन ताप ।
इह कारण पदपद्म तुव नमहुं नाथ ! गतपाप ॥
शिव सुखदायक आपको कहैं जगतमें लोक ।
क्यों न हरौ भव-गहनवनभ्रमणं नाथ ! हे शोक ॥
अखिल अमित भूलोकमें तुम सम नहीं दयाल ।
दयापात्र फिर क्यों न मैं ? विभो ! दीनजनपाल ! ॥
आँनदकन्द जिनेश ! अब गह करके मम हाथ ।
अतिगँभीर जगजलधिसे करौ पार जननाथ ! ॥
सकलकीर्त्ति मुनिराजने संस्कृतमें सुविशाल ।
विरचौ धन्यकुमारको चरित अमितगुणमाल ॥
तिहिं भाषा मैं अल्पधी लिखूं स्वपर सुख हेतु ।
इस महानं शुभकार्यमें नाथ ! बनहु सुखसेतु ॥

## ग्रन्थारम्भ ।

गर्भकल्याण, जन्मकल्याण, दीक्षाकल्याण, ज्ञान-कल्याण और निर्वाणकल्याणके अनुभोक्ता, त्रिभुवनके

स्वामी, शिवरमणीके नाथ तथा गुणोंके समुद्र श्रीवर्द्ध-मान जिनभगवानके लिये मैं नमस्कार करता हूं ॥१॥

अन्तरंग तथा बहिरंग लक्ष्मीसे विभूषित, आरंभमें धर्मतीर्थके प्रवर्त्तन करने वाले, धर्मके स्वामी तथा अनन्त गुणोंके आकर श्रीवृषभनाथ भगवानके लिये मैं नमस्कार करता हूं ॥ २ ॥

सम्पूर्ण मङ्गलके करने वाले, लोकश्रेष्ठ, सज्जन पुरुषोंके लिये आश्रयस्थान तथा जगतके हित करने वाले शेष समस्त तीर्थंकरोंको मैं नमस्कार करता हूं ॥३॥

मनुष्य देव और विद्याधरोंके अधिपति तथा गणधरादिसे विशोभित, ढाईद्वीपमें विहार करने वाले जो श्रीसीमन्धर स्वामी प्रभृति मोक्षमार्गके प्रकाश करने वाले बीस तीर्थंकर हैं उन्हें विनत मस्तकसे मैं नमस्कार करता हूं ॥ ४ ॥ ५ ॥

ये उपर्युक्त तीर्थंकर तथा और जो त्रिकालमें होने वाले हैं। मेरे द्वारा नमस्कार तथा स्तवन किये हुये वे सब मेरे आरम्भ किये हुये कामकी सिद्धिके लिये हों ॥६॥

ज्ञानावरणादि आठकर्म तथा शरीरसे विरहित, सम्यक्त्वादि आठ महागुणोंसे विभूषित, तीन लोकके शिखर पर अवरूढ, इन्द्र धरणेन्द्र चक्रवर्त्ती आदिसे

नमस्कार किये हुये, अनन्त गुणोंके स्थान तथा उत्तम गुणोंकी अभिलापा करने वाले भव्य पुरुषोंके द्वारा ध्यान करने योग्य सिद्धभगवानका मैं प्रतिदिन स्मरण करता हूं ॥ ७ ॥ ८ ॥

छत्तीस गुणविराजमान, दर्शनाचार ज्ञानाचारादि प्रभृति पञ्चाचारके परिपालन करनेमें तत्पर, त्रिभुवनके द्वारा अभिवन्द्यनीय तथा शिष्योंपर दया करने वाले आचार्योंके लिये मैं अभिवन्दन करता हूं ॥९॥

जो अपने जन्म रूप आतापके नाश करने के लिये अंग पूर्व रूप पीयूषरसका स्वयं पाने करते हैं तथा और भव्य जीवोंको पिलाते हैं ऐसे उपाध्यायोंका अपने आत्मस्वरूपकी समुपलब्धिके लिये स्तवन करता हूं॥१०॥

जो अखण्ड रत्नत्रय तथा आश्चर्य जनक योगका त्रिकाल साधन करते हैं वे साधुराज शिव प्राप्तिके लिये मुझे शक्ति प्रदान करें ॥११॥

सम्पूर्ण ऋद्धि तथा मतिज्ञान श्रुतिज्ञान अवधिज्ञान और मनःपर्ययज्ञानसे विभूषित, गुणोंके समुद्र, त्रिभुवनाधिपतिसे वंद्यनीय तथा पूज्यनीय और सम्पूर्ण अङ्गोंकी रचना करनेमें सुचतुर वृषभसेन प्रभृति गौतम-गणधर पर्यंत सर्व गणधरादि मेरे द्वारा स्तवन किये अपनी २ बुद्धिके प्रदान करने वाले हों ॥ १२ ॥ १३ ॥

सम्पूर्ण सिद्धान्त रूप नीराधिके पारको प्राप्त हुये, सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र रूप अनर्घ्य रत्नसे अलंकृत, परिग्रह रहित, तथा दिशा रूप वस्त्रके धारण करने वाले ओर कितने कुन्दकुन्दादि विद्वान कविराज इस संसारमें प्रसिद्ध हुये हैं। तथा गुणोंसे गुरुत्व पदको धारण करने वाले हैं। उन सब उत्तम २ महात्माओंका मैं स्तवन करता हूं ॥ १४ ॥ १५ ॥

ग्यारा अङ्ग चतुर्दश पूर्व तथा प्रकीर्ण रूप शरीरके धारण करने वाली, सम्यग्दर्शनादि रत्नालंकारसे विराजित, सप्ततत्त्व नव पदार्थके वर्णनसे युक्त, अनन्त सुखकी देने वाली, गुणोंसे विभूषित, जिन भगवानके मुख कमलसे उत्पन्न तथा गणधरभगवानके द्वारा वृद्धिको प्राप्त भारती (सरस्वती)—मेरे द्वारा स्तवन की हुई तथा नमस्कार की हुई सर्वार्थसिद्धिके प्राप्तिकी कारण अथवा सम्पूर्ण अर्थकी सिद्धिके लिये हो ॥१६॥१७॥

बाह्य तथा अन्तरङ्ग परिग्रहसे विनिर्मुक्त, योग्य, उत्तम २ गुणोंसे विभूषित, सम्पूर्ण भव्य पुरुषोंके हित करनेमें तत्पर, संसार रूप समुद्रके पारको प्राप्त हुये तथा सम्पूर्ण अर्थकी सिद्धिके साधन करने वाले धन्यकुमार प्रमुख बाकी के सब योगिराजोंको उनके गुणोंकी समुपलब्धिके लिये स्तवन करता हूं ॥१८॥१९॥

इस प्रकार उत्तम २ मङ्गल करने वाले उत्कृष्ट तीर्थंकर भगवान, जिनवाणी तथा आचार्यादि साधुओं का स्तवन तथा अभिवन्दन करके मङ्गलासिद्धि, अपने आरम्भ किये हुये की सिद्धि, विघ्ननाश, मोक्षसम्प्राप्ति तथा कर्मनाश प्रभृति कार्योंकी सिद्धिके लिये अपने और दूसरों के हितकी इच्छासे—उत्तम वैश्यकुलदीपक तथा सर्वार्थ सिद्धिमें जाने वाले धन्यकुमारका शुभ और पवित्र चरित्र निर्माण करूंगा ॥ २० ॥ २२ ॥

जिसचरित्रके सुननेसे भव्य—पुरुषोंके राग रूप शत्रु तो नाश होंगे और संवेग तथा समाधि आदि गुणसमूह समुद्भूत होंगे ॥ २३ ॥

ग्रन्थकार कहते हैं कि मैं इस धन्यकुमारके चारित्र के द्वारा—स्वर्गकी सम्पदाके सुखका कारण, बडे २ उत्तम पात्रोंके दानका शुभ फल कीर्तन करूंगा ॥ २४ ॥

यही कारण है कि—धन्यकुमार केवल पात्रदानके फलसे राज्य सम्पदासे विराजित तथा स्वर्गकी लक्ष्मीका उपभोग करने वाला हुआ ॥ २५ ॥

इस विशाल वसुन्धरा मण्डल पर जम्बुवृक्षसे उप-लक्षित लाख योजन विस्तार वाला, तथा समुद्रसे वेष्टित गोलाकार जम्बूद्वीप है। उसके मध्यमें अत्यन्त मनोहर

लाख योजन ऊंचा और जिनमन्दिर देव तथा देवाङ्ग-नाओंसे शोभायमान सुवर्णमय सुमेरु शैल है ॥२७॥ उसके दक्षिण भागमें अतिशय सुन्दर तथा विद्याधर मनुष्य और देवताओंसे शोभायमान धनुषाकार उत्तम भरतक्षेत्र है ॥२८॥ उसके ठीक बीचमें अत्यन्त हृदयहारी, धर्मके सम्पादनका कारण, विद्वान तथा उत्तम २ कुलमें समुत्पन्न धर्मात्मा पुरुष तथा जिन भगवान आदिसे विभूषित आर्यखण्ड है ॥२९॥ उसमें उत्तम २ मनुष्योंसे पूर्ण, ग्राम, खेट तथा पुर आदिसे सुन्दर, स्वर्ग और मोक्षकी समुप-लब्धिका हेतु भूत अवन्ती नाम देश है ॥३०॥ जिसमें जगतके उपकार करने वाले आचार्य, उपाध्याय, साधु, गणधर तथा केवलज्ञानी ये सब अपनी २ विभूतिके साथ विहार करते हैं ॥३१॥ जहां—योगीन्द्र (साधु) जिनालय तथा धर्मात्माओंसे-पुर, पत्तन, खेट, ग्राम, गिरि तथा भुवनादि शोभायमान हैं ॥३२॥ जिस देशमें उत्पन्न हुये कितने बुद्धिमान पुरुष तो तपश्चरण द्वारा मोक्षका साधन करते हैं, कितने सर्वार्थसिद्धिका तथा कितने ग्रैवेयकादिका करते हैं ॥ ३३ ॥ कितने विचक्षण पुरुष सर्वज्ञभगवानकी परिचर्याके द्वारा सम्यग्दर्शन ग्रहण करते हैं, कितने इन्द्रपदको प्राप्त होते हैं तथा कितने दानके फलसे भोगभूमिमें जाते हैं ॥ ३४ ॥

जिस देशमें—सम्पूर्ण अभ्युदयका हेतुभूत श्रीजिनभगवानके द्वारा कहा हुआ धर्म श्रावक मुनि तथा सुचतुर पुरुषोंके द्वारा चलता है ॥ ३५ ॥ उसी धर्मके द्वारा अवन्ती निवासी भव्यपुरुष निरन्तर पद पदमें सुख, उत्तम २ वस्तु तथा सम्पतिको प्राप्त होते हैं ॥ ३६ ॥ जिस देशमें—धर्मात्मा पुरुष अपने अनुकूल आचार तथा गुणोंके द्वारा धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष तकका साधन करते हैं तो उस देशमें और २ सामान्य विषयके साधनकी हम कहांतक कहैं ? ॥३७॥ उसी अवन्ती देशके बीचमें नाभिकी समान सुविशाल-विद्वान, धर्मात्मा, उन्नत २ चैत्यालय तथा महोत्सवसे मनोहर उज्जयिनी नाम पुरी है ॥ ३८ ॥ वह-बड़े २ उन्नत गोपुर, प्राकार, खातिका तथा सुभटोंसे युक्तहोनेसे लोकमें अयोध्याके समान शत्रुओंसे अलङ्घनीय मालूम होती है ॥३९॥ जिस नगरी में—श्रावक तथा श्राविकाओंसे पूर्ण, जिन प्रतिमाओंसे सुन्दर ऊंचे २ जिन मन्दिर-वाद्य तथा धनवान लोगोंसे शोभायमान हैं ॥४०॥ जिसमें—धर्मात्मा पुरुष प्रातः कालही शय्यासे उठकर निरन्तर सामायक स्तवन तथा ध्यानादिसे उत्तम धर्मका सम्पादन करते रहते हैं ॥४१॥ और अपने गृहमें तथा जिनालयमें तीर्थंकर भगवानकी पूजन करके मध्यान्ह समयमें पात्र—दानके लिये

गृहद्वार पर साधुओंका समवलोकन करते रहते हैं ॥४२॥ तथा दिनभरमें उत्पन्न हुये पापकर्मोंके विनाशके लिये और शुभ कर्मकी समुपलब्धिके लिये शुद्धि पूर्वक सामायक तथा महामन्त्रका संचिन्तवन करते हैं ॥४३॥ इसी प्रकार और २ शुभाचरण व्रत तथा शीलादि पालन तथा पर्वतिथीमें उपवास पूजनादिके द्वारा पुरवासी लोग धर्मका सेवन करते हैं ॥ ४४ ॥ पश्चात् उसीके फलसे उन्हें इन्द्रियोंसे उत्पन्न होनेवाले सुख, भोगोपभोग सम्पत्ति, सुन्दर स्त्रियें तथा बालक अपनी इच्छाके अनुसार प्राप्त होते हैं ॥ ४५ ॥ अहो ! देवता लोग भी शिव सुखकी सम्प्राप्तिके लिये जिस उज्जयिनी पुरीमें अपने अवतार होनेकी इच्छा करते हैं अथवा और कोई ऊंचे पदकी प्राप्तिके लिये भी—तो उस पुरीका और क्या उत्तम कीर्त्तन होगा ? ॥ ४६ ॥ इत्यादि वर्णनसे उपलक्षित उज्जायिनी पुरीमें—प्रतापी, धर्मबुद्धि तथा धर्मात्माओंसे अत्यन्त अनुरागका करने वाला अवनिपाल नाम राजा है ॥४७॥ और सरल हृदय धनपाल नाम एक वैश्य रहता है । तथा शुभ २ लक्षणोंसे विराजित प्रभावती नाम उसकी भार्या है ॥४८॥ उन दोनोंके—परस्परमें अत्यन्त प्रेम करने वाले तथा गुण और सुन्दर २ लक्षणोंसे समान देवदत्त प्रभृति सात

पुत्र हुये ॥४९॥ उनमें कितने बालक तो अक्षराभ्यास करने लगे और बाकीके बड़े पुत्र धन सम्पादनके लिये व्यापार करने लगे ॥ ५० ॥

पश्चात् किसी दिन प्रभावती अन्तिम चतुर्थस्नान करके प्राणनाथके साथ २ शय्यामें सोई हुई थी सो उसने शुभोदयसे रात्रिके पिछले प्रहरमें अपने गृह-द्वारमें प्रवेश करते हुये उन्नत वृषभ, कल्पतरु तथा कान्तिशाली चन्द्रादि शुभ ग्रहोंको देखे । उसे स्वप्न देखनेसे बहुत आनन्द हुआ । बाद प्रातःकाल होतेही शय्यासे उठी और सब धार्मिक क्रियायें करके स्वामीके पास गई । और अपनी मधुर २ बाणीसे पुत्रके अभ्युदय सूचक देखे हुये शुभ स्वप्नोंको निवेदन किये ।

स्वप्नके सुननेसे धनपालको भी बहुत सन्तोष हुआ । बाद वह कहने लगा कि—प्रिये ! इन शुभ स्वप्नोंके फलसे तो मालूम होताहै कि—तुम्हें-दानी, ऐश्वर्यका उपभोग करने वाले, उत्तम वैश्यकुल रूप गगन मण्डलमें गमन करने वाला सूर्य तथा अपने सुन्दर २ गुण और उज्वल सुयशके द्वारा त्रिभुवनको धवलित करने वाले महान पुत्र—रत्नकी समुपलब्धि होगी। प्राणनाथके बचनोंसे प्रभावतीको ठीक वैसा ही आनन्द हुआ

जैसा खास पुत्रकी सम्प्राप्तिसे होता है। इसके बाद फिर गर्भके भी शुभचिह्न प्रगट दिखाई देने लगे और क्रमसे जब नव महीने पूर्ण हुये तब पुण्य कर्मके उदयसे प्रभावतीने—उत्तम दिन तथा शुभ मुहूर्त्तकी—आदिमें सुख पूर्वक-सुन्दरकान्तिके धारक, तेजस्वी, शुभलक्षण-मण्डित शरीरके धारक, सुभग तथा मनोहर रूपसे राजित उत्तम पुत्ररत्न उत्पन्न किया। पुत्र वास्तवमें पुण्य-शाली था जो उसकी नाल गाढ़नेके लिये जब पृथ्वी खोदी गई तब धनसे भरी हुई बड़ी भारी कढ़ाई निकली तथा इसीतरह जब उसके मज्जनके लियेभी खोदा गया तब भी पृथ्वीके भीतरसे धनका भरा हुआ दूसरा भाजन निकला। धनपाल इस आश्चर्यको देखकर उसीसमय राजाके पास दौड़ा गया और कहने लगा कि—विभो! मुझे उत्तम पुत्रकी प्राप्ति हुई है और साथ ही साथ बहुत धन भी मिला है। धन-पालके बचन सुनकर महाराज अवनिपाल बोले— श्रेष्ठिन्! जिस पुत्रके पुण्यसे वह धन निकला है उसका मालिक भी वही पुण्यशाली है। मुझे किसीके धनकी अभिलाषा नहीं है। महाराजकी इस प्रकार निस्पृहतासे धनपालको बहुत सन्तोष हुआ। बाद वहांसे गृहपर आकर सौध के जिनालयमें महाविभूति पूर्वक

समस्त कल्याणकर्मकी कारणभूत, विघ्नोंके नाश करने वाली जिन भगवानकी महापूजा की । नानाप्रकार दानादिसे अपने कुटुम्बीजनोंको तथा याचक लोगोंको सन्तोषित किये । और बन्धुओंके साथ २ गीत, नृत्य, वादित्र, ध्वजा, तोरणमाला प्रभृति महोत्सव पूर्वक पुत्रके उत्पन्न होनेका उत्सव किया॥ ५१॥६०॥ और फिर दशवें दिन बहुत धन खर्चकर सर्व जिन-चैत्यालयोंमें जिनेन्द्रकी पूजन की तथा बन्धु लोगोंको और याचक लोगोंको उनकी इच्छानुसार सन्तोषित किये।

बन्धुलोगोंने विचारा कि—अहो! इसी कुल-दीपक उत्तम पुत्रके उत्पन्न होनेका ही तो यह फल है जो हम आज धन्य तथा कृतार्थ हुये हैं। इसी विचारसे उन्होंने पुत्रका भी शुभ नाम धन्यकुमार ही रख दिया। पश्चात्—सुन्दर स्वरूपशाली, लोगोंके लोचनोंका प्रेम भाजन तथा अपने योग्य अलंकारोंसे अलंकृत धन्य-कुमार भी माता पितादि बन्धुओंको दुग्धपानादि सुम-धुर मधुर चेष्टाओंसे आनन्द देने लगा तथा बुद्धि, शरीर सौन्दर्यतादिसे दिनों दिन कुमुदबान्धवकी समान बढ़ने लगा। और धीरे २ मुग्धावस्थाको उल्लंघन कर कुमार अवस्थामें आया और मनोहर गुणोंके द्वारा देवकुमारके समान बढ़ने लगा ।

उससमय धनपालने—देव, शास्त्र तथा साधुओंकी भक्ति पूर्वक परिचर्या कर विद्या, कला, विज्ञान-प्रभृति गुणोंकी समुपलब्धिके लिये धन्यकुमारको उपाध्यायके पास महोत्सव पूर्वक पढ़नेको बैठाया। बुद्धिमान धन्यकुमार भी थोड़े ही समयमें उत्तम बुद्धि रूप नौकाके द्वारा शास्त्र-नीरधिके पार होगया। पश्चात् धीरे २ युवावस्थामें—अनेक शास्त्रोंका अनुभवी ज्ञान तथा कला कौशलका जानने वाला, विचारशील, उत्तम गुणोंका आश्रय, बुद्धिमान, सुयशसे सारे वसुन्धरा वलयमें प्रसिद्ध, शुभ लक्षणादिसे शोभित, सुन्दर शरीरका धारक, रूप लावण्य भूषण-वसन और पुष्पमालादि से विराजित होकर ऐसा शोभने लगा जैसा कामदेव श्रीके द्वारा शोभता है। धन्यकुमार इस अवस्थामें भी प्रमादी न होकर निरन्तर धर्म सम्पादनके लिये प्रचुर धन लगाकर देव गुरु सिद्धान्तकी परिचर्या किया करता था और शुभ भावोंसे अपनी इच्छानुसार दीन अनाथ लोगोंके लिये दयाबुद्धिसे दानादि दिया करता था। इसी तरह सम्पदाका उपभोग पूर्वक कुमार अवस्थाके योग्य सुखजनक भोगोंका अनुभव करते २ बहुत दिन बीते। निरन्तर इसी प्रकार लक्ष्मीके व्यय करनेकी उसकी उदारताको उसके भाई लोग सहन नहिं कर सके।

सो किसी दिन उन दुर्बुद्धियोंने अपनी मातासे कहा—देखो ! हम सब तो धन कमावैं और उसका खाने वाला यह केवल धन्यकुमार, जो कभी कुछ व्यापार नहिं करता है ?

प्रभावतीने—पुत्रोंकी रामकहानी अपने स्वामीसे कह सुनाई और साथमें कहा कि—देखो ! धन्यकुमार अब सब तरह सौभाग्य सम्पन्न होगया उसे आप व्यापारमें क्यों नहिं लगाते ? व्यापारके न करने ही से बड़े भाई उससे द्वेष करते रहते हैं । अपनी कान्ताके बचनानुसार धनपाल भी शुभ मुहूर्त्तमें सुपुत्र धन्यकुमारको किसीतरह बाजारमें लेगया और उसे सौ दीनारें देकर बोला—प्यारे ! यह द्रव्य लेओ । और इसके द्वारा-यदि कोई किसी वस्तुको बेचनेके लिये लावै तो तुम उसे खरीद लेना तथा उससे भी किसी और वस्तुको अच्छी देखकर खरीदना। सो इसीतरह जबतक भोजनका समय न आजावै तबतक व्यापार करते रहना फिर अन्तमें जो वस्तु खरीदी हो उसे नौकरके हाथसे उठवा कर भोजन करनेके लिये घर पर आजाना । इसप्रकार समझा कर धनपाल तो घर चला गया । और सरल हृदय तथा सौन्दर्यशाली धन्यकुमार नौकरके साथ साथ वहीं पर ठहरा । इतनेमें कोई पुरुष लकड़ीकी

भरी हुई एक उत्तम गाड़ी बेचनेके लिये वहीं पर लाया। धन्यकुमारने–पिताका दिया हुआ धन उसे देकर उससे वह गाड़ी खरीद ली। और फिर गाड़ीके द्वारा अपनी इच्छानुसार एक मैंढा मौल ले लिया। मैंढेको भी किसी दूसरेको देकर उससे चार खाटके पाये खरीद लिये। बाद अपने घर पर आगया। उस समय धन्य-कुमारकी माता बहुत–आनन्दित हुई और कहने लगी कि–अहो! आज पहलेही दिन मेरा पुत्र व्यापार करके आया है। इसलिये उत्सव करना चाहिये!

उधर वे आठ पुत्र देखकर कहने लगे कि–देखो! यह कितने आश्चर्यकी बात है जो आजही तो पिताजीने व्यापार करनेके लिये सो दीनारे दी थी और पहले ही दिन उन्हें खोकर चला आया तौ भी हमारी माता उत्सव कर रही है और हम लोग बहुत भी धन कमाकर लाते हैं फिर भी हमारे सामने तक न देखकर उल्टी उदासीन रहती है। अस्तु! इसमें इसका क्या दोष? किन्तु दोष है हमारे पूर्वोपार्जित कर्मोंका। पुत्रोंके बचनोंको सुनकर प्रभावतीने उन्हें हृदयमें रखलिये और फिर सब पुत्रोंके पहले ही धन्य-कुमारको भोजन कराकर स्वयं भी भोजन कर लिया। पश्चात्–एक बड़े भारी काष्ठके भाजनमें जल भरकर

प्रीतिपूर्वक अपनेही हाथसे खाटके पायोंको धोनें लगी। धोनेके साथ ही पायोंका कुछ भाग दूर जा गिरा। और शेषभागसे कुमारके प्रचुर पुण्योदयसे देदीप्यमान अनेक रत्न गिरने लगे और उसीमें एक व्यवस्था पत्र भी निकला। तो कदाचित् कोई कहै कि—ये खाटके पाये किसके हैं? यह पत्र किसने लिखा? तथा इसमें पत्र कैसे आया? इन सब प्रश्नोंका उत्तर नीचे लिखा जाताहै।

पहले इसी नगरीमें पुण्यशाली तथा महाधनी वसुमित्र नाम राजश्रेष्ठि होगया है। सो प्रचुर शुभोदयसे उसके यहां समस्त भोगोपभोग सम्पदाकी देने वाली नवनिधियें पैदा हुई थी। एक दिन वसुमित्रने उपवनमें आये हुये अवधिज्ञानी मुनिसे जाकर पूछा— विभो! आगे ऐसा कौन पुण्यात्मा नररत्न उत्पन्न होने वाला है जो इन नव निधियोंका स्वामी होगा? मुनिराजने- अवधिज्ञानके बलसे कहा--"महाराज अवनिपालकी उत्तम राजधानीमें धनपाल वैश्यका धन्यकुमार नाम पुत्र उत्पन्न होने वाला है सो वही पूर्वोपार्जित पुण्योदयसे इन निधियोंका भी स्वामी होगा और उसके द्वारा लोगोंको बहुत सुख सम्पत्ति प्राप्त होंगी,,। मुनिराज

के बचनोंको सुन कर वसुमित्र अपने घर गया और फिर मुनिराजके कथनानुसार यों व्यवस्था पत्र लिखा-

"श्रीमान् महामण्डलेश्वर महाराज अवनिपालके सुराज्यमें वैश्यकुलका उत्तम भूषण, धनी, भोगी तथा पुण्यशाली जो धन्यकुमार होने वाला है वही धन्यात्मा-मेरे गृहमें इस स्थानसे नव निधियों स्वीकार कर सुख पूर्वक यहीं पर रहै।,,

इस प्रकार पत्र लिखकर पत्रको उत्तम २ रत्नोंके साथ २ खाटके पायोंमें बन्दकर सुख पूर्वक रहने लगा। पश्चात् शेठ तो आयुके अवसान समयमें सल्लेखना पूर्वक प्राणोंको छोड़कर शुभोदयसे सुख निकेतन स्वर्गमें गया। शेठजीका स्वर्गवास होजाने बाद-विचारे शेष घरके लोग भी अशुभ कर्मोंदयसे मरकर कितने नरकमें, कितने अपने २ कर्मोंके अनुसार गतियोंमें गये। इनमें जो सबके पीछे मरा था उसे जलानेके लिये खाट सहित स्मशान भूमिमें लिवा ले गये। उन्हीं खाटके पायोंको शुभोदयसे धन्यकुमारने चाण्डालके हाथसे खरीदे। ग्रन्थकार कहते हैं कि-अहो! शुभ कर्महीं एक ऐसी वस्तु है जो नहिं प्राप्त होनेवाली, अत्यन्त दुर्लभ, बहुत दूरकी तथा बहुत धनके द्वारा मिलने वाली वस्तुको भी स्वयं मिला देता है।

धन्यकुमार को पत्र के बांचने से बहुत खुशी हुई। वह उसमें जैसा लिखा था उसी अनुसार निधियों के स्थानादिकों ठीक २ समझकर राजा के पास गया और उन से युक्ति पूर्वक गृह के लिये अभ्यर्थना की। तथा अपने शुभोदय से आज्ञा मिल जाने पर घरके भीतर गया और वहां निधियों को देखकर अत्यन्त आनंदित हुआ ॥१२२॥१२३॥ बाद उन उत्कृष्ट निधियों को अपने अधिकार में करके उन के द्वारा होने वाले अपरिमित धन का व्यवहार मनोभिलषित फलके देने वाली देव गुरु तथा शास्त्र की महापूजा में, सत्पात्रों के लिये पुण्य सम्पादन के कारण दान के देने में, दीन तथा अनाथों के लिये उनकी इच्छा के अनुसार दया दान करने में तथा प्रचुर विभूति से जिन धर्मियों का उपकार करने में करने लगा। इसी तरह धन्यकुमार थोड़े दिनों में राजमान्य होकर त्रिभुवन विस्तृत सुयश के द्वारा उत्पन्न होने वाले नाना प्रकार भोगों को भोगने लगा। धन्यकुमार अपने कुटुम्बी तथा और २ लोगों को भी बहुत प्रिय था। वह अपने शुभाचरण से धर्म सेवन करता हुआ सुखरूप पीयूष समुद्र में निमग्न होकर कौतुक से वीते हुये समय को न जानकर सुख पूर्वक रहने लगा ॥ १२४ ॥ १२८ ॥

अहो! धन्यकुमार अपने पूर्वोपार्जित पुण्य-कर्म के उदय से सर्वत्र आश्चर्य जनक भोग तथा सुख की सम्पादन करने वाली उत्तम सम्पत्ति नव निधियों को प्राप्त होकर मनुष्य तथा राजादि से मान्य सुख का सदैव उपभोग करता है। ऐसा समझकर जो पुरुष सुख के अभिलाषी हैं उन्हें चाहिये कि वे सदैव अपने पवित्र आचरणों से केवल एक पुण्य का उपार्जन करें॥ १२९॥ क्योंकि यही पुण्य पुण्य तथा गुणों का आलय है, पाप का नाश करने वाला है, पुण्य का बुद्धिमान लोग आश्रय करते हैं, पुण्य से समस्त सुख प्राप्त होते हैं, पुण्य की प्राप्ति के लिये ही पुण्य क्रियायें की जाती है, पुण्य से त्रिभुवन में होने वाली लक्ष्मी प्राप्त होती है, पुण्य के सम्पादन करने का बीज व्रत का धारण करना है इसलिये बुद्धिमानों! सुख की समुपलब्धि के लिये निरन्तर पुण्य के उपार्जन करने में चित्त लगाओ॥ १३०॥

इति श्रीसकलकीर्ति मुनिराज रचित धन्यकुमार चरित्र में
धन्यकुमार का जन्म तथा निधियों के लाभ का वर्णन
नाम पहला अधिकार समाप्त हुआ॥ १॥



# द्वितीय अधिकार ।

जो धर्मके आदि प्रवर्तक हैं, जिन्हें त्रिभुवन वर्त्ति समस्त लोग नमस्कार करते हैं, सारे वसुन्धरा मंडल में जो उत्तम गिने जाते हैं, सज्जन पुरुषों के आश्रयाधार तथा अखिल संसार के जीवों का कल्याण करने वाले हैं उन श्री जिनेन्द्र का मैं स्तवन करता हूं।

एक दिन उज्जयिनी का ही रहने वाला कोई बुद्धिमान धन्यकुमार का कान्तिशाली सुन्दर रूप देखकर उसके पिता से बोला-धनपाल! रति के समान सुन्दर मेरी एक बाला है। मेरी इच्छा है कि मैं उसे धन्यकुमार के लिये विवाह दूँ, जिससे वह अपनी इच्छानुसार सुखोपभोग कर सके। उसके उत्तर में धनपाल ने कहा मैं तो इसे अच्छा नहीं समझता। आप को चाहिये कि हमसे भी जो ऐश्वर्यादि में बड़े हैं उनके लिये अपनी कन्या का संकल्प करें। उसने कहा आपने कहा सो ठीक है परन्तु मेरी यह इच्छा नहीं जो मैं उसे दूसरे के लिये देऊं। इसलिये मैंनें तो अपने हृदय में निश्चय कर लिया है कि जिस किसी समय देऊंगा तो धन्यकुमार ही के लिये देऊंगा। इसी तरह और भी कितने बडे २ धनिक लोग कहने लगे

कि हमभी अपनी कन्या का परिणय संस्कार धन्य-कुमार के साथ ही करेंगे औरों के साथ नहीं। इस प्रकार दिनो दिन बढ़ते हुये पुन्यशाली धन्यकुमार का अभ्युदय उसके बडे भाईयों को सहन नहीं हुआ सो उसके साथ ईर्षा करने लगे और साथही उसकी जीव-नयात्रा का नाम शेष करने के लिये संकल्प किया।

उधर विचारे धन्यकुमार को शुभकामों की ओर से बिल्कुल अवकाश नहीं मिलता था सो उसे यह कैसे मालूम हो सकता था कि मेरे उपर भाइयों के क्या २ षडयंत्र रचे जा रहे हैं। भावार्थ—भाइयों के दुष्ठ अभि-प्रायों को वह न जान सका। सो किसी दिन वे पापी लोग कुछ बिचार कर उपवनकी वापिकाओं में जल क्रीडा के लिये धन्यकुमार को लिवा ले गये। विचारा सरल हृदय धन्यकुमार वापिका के किनारे पर बैठकर प्रीतिपूर्वक उन लोगों की जल लीला देखने लगा। इतने में उसके भाइयों में से एक कुटल परिणामी पापीने पीछे से आकर और गला दवाकर उस विशुद्ध बुद्धि को वापिका में उलट दिया। धन्यकुमार पाप के उदय से वापिका के गहरे जलमें गिरा तो परन्तु गिरते २ भी उसे महा मंत्र का स्मरण हो आया। उन पापात्माओं को इतने पर भी जब सन्तोष न हुआ तब ऊपर से और भी

निर्दयता पूर्वक उसके किसी प्रकार न जीने की इच्छा से पत्थर फेंकने लगे। पश्चात यह समझ कर कि अब वह नियम से अपने जीवन का भाग पूरा कर चुका होगा सो इसी विश्वास से किसी प्रकार सन्तोष मानकर घरकी ओर लौट गये। ग्रन्थकार कहते हैं कि–

"संसार में ऐसा कोन बुरा काम है जिसे पापी लोग न करते हों किन्तु नियम से करते हैं"

उधर धन्यकुमार के बड़े भारी पुण्योदय से अथवा यों कहो कि महामंत्र की शक्ति से उसी समय जल देवता ने आकर धर्मात्मा कुमार को जल निकलने के द्वार से धीरे २ बाहर निकाल दिया। यह बात ठीक है कि जिन लोगों ने पहले पुण्य संचय कर रखा है उनके आधीन देवता स्वयं हो जाते हैं और आये हुये उपद्रवों का नाश कर उपकार करते हैं। इसी महामंत्र का ध्यान करने से जो शुभ कर्म का बन्ध होता है उससे दुष्टों के द्वारा किये हुये घोर उपद्रव सब नष्ट हो जाते हैं जिसप्रकार केसरी के द्वारा विचारे बड़े २ गजराज क्षणभर में नाम शेष हो जाते हैं। देखो! यह पुण्य ही का माहात्म्य है जो जलीय उपद्रव, स्थलीय उपद्रव, अकाल मृत्यु, चोर विभीषिका, राज विभीषिका आदि विघ्नजाल बहुत

जल्दी ही शान्त हो जाते हैं। इसी से तो कहते हैं कि जल, स्थल, दुर्ग, अटवी आदि जनित भयावस्था में तथा मृत्युकाल में भी केवल एक धर्म ही सहाई होता है। इसीलिये बुद्धिमानों को चाहिये कि आपत्ति के समय में वास्तविक बन्धु की तरह हित करने वाले तथा मरण प्रभृति अपाय के कारणों से रक्षा करने वाले धर्मका निरन्तर सम्पादन करैं।

इसके बाद पुण्यात्मा धन्यकुमार निर्विघ्न विना परिश्रम जल बाहर निकल कर अपने नगर की ओर चला और शहर के बाहर पहुंचकर विचारने लगा कि-देखो ! इस समय तो शुभोदय से मरते २ मैं किसी तरह बचा हूं यदि फिरभी उन लोगों का संग रहेगा तो नहीं मालूम क्या होगा ? इसलिये मुझें घरपर जाना योग्य नहीं है। क्योंकि संसार में बाह्य शत्रुओं का भय बना रहता है इसलिये वे छोड़े जा सकते हैं परन्तु घरका पुरुष यदि शत्रु होजाय तो बहुत बुरा होता है। (फिर उसमें बन्धुता का भाव नहीं रहता और फिर उसका पारिणाम भी यही होता है कि ) जिस प्रकार कषायादि अभ्यन्तर शत्रु सहसा नहीं छोडे जा सकते उसी तरह उनलोगों का सम्बन्ध छूटना मुश्किल हो जाता है। इसप्रकार अपने शुद्ध मनमें विचार कर

धन्यकुमार वहीं से दूसरे देश की ओर चल दिया। चलते २ उसने किसी खेतमें एक किसान को हल हांकते हुये देखा और विचारा कि देखो ! मैंने अपनी लीला से कितनी कला कौशल विद्यायें सीखी हैं परन्तु यह तो कोई अपूर्व ही विद्या मालूम पड़ती है। इतना विचार कर किसान के पास गया और आश्चर्य से उसकी ओर अवलोकन करता हुआ वहीं पर बैठ गया ॥१८॥ कृषी नानाप्रकार के अलंकारों से भूषित इसका रूपातिशय देखकर बहुत आंश्चर्यान्वित हुआ और धन्यकुमार से बोला ॥२९॥ हे स्वामी ! मैं कुटुम्बी हूं कुछ शुद्ध दही और भात लाया हूं मुझपर अनुग्रह पूर्वक आप भोजन करें ॥ ३० ॥ हे चतुर ! भोजन करके मुझे और मेरी प्रार्थना को सफल करो। कृषी की प्रार्थना सुनकर धन्यकुमार ने उससे कहा यह बात मुझे स्वीकार है ॥३१॥ धन्यकुमार की स्वीकारता से सन्तोषित होकर कुटुम्बी उसे हलके पास बिठाकर आप पत्तों का पात्र बनाने के लिये पत्र लेने के लिये गया ॥ ३२॥ कृषी के चले जाने पर धन्यकुमार मुट्ठी से हल पकड़ कर अपनी इच्छानुसार सहर्ष कौतुक से बैलों को चलाने लगा ॥ ३४ ॥ उस समय हलके अग्रभाग से पृथ्वी का विदारण होते ही उसे सुवर्ण से भरा हुआ तांबे का

बड़ा भारी एक कलश दीख पड़ा॥३५॥ उसे देखकर धन्यकुमार हा! मेरे इस अपूर्व विज्ञानाभ्यास से पूरा पड़े ॥ ३६ ॥ यदि कुटुम्बी यह प्रचुर धन देखेगा तो प्रगट पने वहभी भाइयों के समान मेरे साथ बरताव करेगा ॥३७॥ इसप्रकार विचार करके द्रव्य के भय से डर कर धन्यकुमार कलश को उसी तरह रखकर और मिट्टी से उसे ढक कर बैठ गया ॥३८॥ इतने में कृषी भी पत्ते लाया और खड्डे में रखे हुये निर्मल जल का भरा हुआ कलश तथा दही और भात निकालकर जल से धन्यकुमार के चरणकमल तथा पत्ते धोकर पत्तों के भाजन में भोजन करने के लिये उसे बिठाया ॥४०॥

धन्यकुमार ने कृषी की प्रार्थना के अनुसार भोजन किया और बाद उससे राजगृह जाने का सुगम मार्ग पूछ कर उसी रास्ते से अपनी इच्छा के अनुसार चला गया ॥४१॥ धन्यकुमार के जाने बाद जब कृषी फिर हल चलाने लगा तब उसे वही धन दीख पड़ा। द्रव्य देखकर वह आश्चर्य के साथ विचारने लगा ॥ ४२ ॥ अहो! उस पुण्यशाली के शुभोदय से यह द्रव्य निकला है इसलिये मेरे स्वीकार करने योग्य नहीं है ॥ ४४ ॥ यही कारण है कि जो मूर्ख लोग लोभ से दूसरों का धन ले लेते हैं वे पाप के

उदय से अपनी लक्ष्मी का भी साथ में नाश कर जन्म २ में दरिद्री होते हैं ॥४५॥ इस प्रकार विचार कर दूसरों के धन में निस्पृह कुटुम्बी वह धन धन्यकुमार को देने के लिये उसके पीछे २ जल्दी जाने लगा ॥४६॥ धन्य-कुमार दूर से बुलाने वाले कुटुम्बी को आता हुआ देखकर एक वृक्ष के नीचे सुख पूर्वक बैठ गया ॥४७॥ इतने में कुटुम्बी धन्यकुमार के पास आकर तथा उसे नमस्कार करके बोला—हे नाथ ! अपना धन छोड़कर इस तरह इच्छा रहित क्यों चले आये ? ॥४८॥ कुटुम्बी के बचन सुनकर धन्यकुमार बोला भाई ! मैं क्या द्रव्य साथ में लेकर यहां आया था ? नहीं ! किन्तु उल्टा तुम्हीं ने तो मुझे दही तथा भात का भोजन कराया है फिर यह धन मेरा कहां से आया ? इसके उत्तर में अत्यन्त निर्लोभी और चतुर कुटुम्बी कहने लगा ॥ ४९ ॥ कुमार ! मेरे बचन सुनिये—पहले हमारे पितामह तथा पिता यह खेत अपने पुत्रों के साथ २ जोता करते थे तथा मैं भी हल चलाता था, परन्तु कभी धन नहीं निकला और तुम्हारे आनेपर आज शुभोदय से यह धन निकला है इस लिये निश्चय से यह धन तुम्हारा है क्योंकि हम सरीखे मन्द भाग्यों के लिये ऐसी सम्पत्ति कहां ? ॥ ५० ॥ ५२ ॥

कुटुम्बी के इस प्रकार बचन सुनकर धन्यकुमार बोला- अस्तु, यह मेरा ही धन रहै! मैंने तुम्हारे लिये दिया तुम प्रयत्नपूर्वक पुण्योपार्जन तथा सुखके लिये इसका उपभोग करो । विभो ! आपका मेरे ऊपर वडा भारी अनुग्रह है । इसप्रकार धन्यकुमार से कहकर कुटुम्बी फिर उसे मस्तक से प्रणाम कर यों कहने लगा ॥५३॥ हे नाथ ! मैं कुटुम्बी ग्राम में रहता हूं और मेरा नाम भी कुटुम्बी है । यदि किसी समय मेरे योग्य कोई कार्य हो तो आप शीघ्रही मुझे सूचना करना। यों प्रार्थना पुरस्सर पुनः नमस्कार कर चला गया ॥५५॥ उधर धन्यकुमार भी रवाना हुआ सो उसे रास्ते में जाते वक्त पूर्वोपार्जित शुभोदय से मनोहर तथा निर्जन्तु किसी शुद्ध स्थान में बैठे हुये अवधिज्ञान से युक्त, निरन्तर धर्मोपदेश देने वाले, तीन जगत के जीवों का हित करने वाले और गुणों के समुद्र मुनिराज दीख पड़े ॥५६॥५७॥ धन्यकुमार उनके दर्शन से हृदय में बहुत आनन्दित होकर उनके समीप गया । मुनिराज की तीन प्रदक्षिणा दी और हाथ जोड़कर देवतार्च्य उनके चरणों की अभिवन्दना की । तथा धर्म प्राप्ति के लिये उनके पास हर्ष पूर्वक बैठ गया ॥५९॥६०॥ मुनिराज भी उसे धर्म वृद्धि देकर उसकी शुभाशीर्वाद से प्रशंसा

की और इस प्रकार धर्मोपदेश देने लगे। कुमार! जिस धर्म के प्रभाव से पद पद में तुम्हें खजाना मिलता है, बड़ा भारी लाभ होता है, सर्व जगहँ मान्यता होती है, जो इस लोक तथा परलोक में हित करने वाला है, स्वर्ग सुख तथा शिव सुख का आधार है और जिनेश्वर, चक्रवर्ती तथा इन्द्र पद की सम्पत्ति का देने वाला है उसी धर्म का तुम्हें सेवन करना चाहिये ॥६३॥ क्योंकि धर्म के फल से धर्मात्माओं को तीन जगत की लक्ष्मी जन्य सुख, धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष ये चार पुरुषार्थ और उत्तम २ पद की प्राप्ति होती है ॥६४॥ उस धर्म को जिन भगवान ने मुनि–धर्म तथा गृहस्थ–धर्म इस प्रकार दो भेद रूप कहा है। उस में मुनिधर्म सम्पूर्णता से होता है और ग्रहस्थ धर्म एक देश रूप दयामय है। धीर मुनिराज मुनिधर्म के द्वारा उसी पर्याय से अनन्त सुख शाली मोक्ष को प्राप्त होते हैं ॥६६॥ अथवा सर्वार्थसिद्धि के सुख का उपभोग कर सर्वाज्ञावस्था को प्राप्त होते हैं। वा बड़ा भारी चक्रवर्त्ती पद पाते हैं अथवा चरम शरीरी होकर उत्तम २ तपश्चरण के द्वारा क्रम से मोक्ष चले जाते हैं ॥६७॥६८॥ और गृहस्थ धर्म के द्वारा बुद्धिमान पुरुष सर्व ऋद्धियों के समूह का आश्रय

भूत अच्युत स्वर्ग पर्यन्त स्वर्ग में वा सत्पुरुषों के द्वारा सेवनीय तथा सम्पत्ति के आकर अर्चनीय उत्तम कुल में अवतार लेते हैं और वहां सुख भोग कर अनुक्रम से तपश्चरण द्वारा कर्मों का नाश कर मोक्ष चले जाते हैं ॥६९॥७०॥ हे चतुर! इन दोनों धर्मों का मूल कारण, चन्द्रमां की तरह निर्मल, निःशंकादि आठ गुणों से युक्त, शङ्कादि पच्चीस मल रहित, जिन भगवान तथा इन्द्रादि की सम्पत्ति का कारण, उत्तम २ सुख का आकर, सम्यग्दृष्टि पुरुषों के साथ जाने वाले शुद्ध सम्यक्त्व को समझो। वीतराग भगवान को छोड़ कर सुखोपभोग तथा मोक्ष के कारण त्रिभुवन अर्चनीय और कोई देव नहीं हैं, न हुये तथा न होंगे ॥७३॥ जिन भगवान के कहे अहिंसा धर्म को छोड़कर दूसरे धर्म सब ऋद्धि तथा सुख के कारण और सत्य नहीं हैं ॥ ७४ ॥ समस्त परिग्रह रहित निर्ग्रन्थ गुरु से बड़े सत्पुरुषों के सत्कार करने योग्य तथा स्वर्ग मोक्ष के मार्ग का उपदेश करने वाले और गुरु नहीं हैं ॥७५॥ सर्वज्ञ भगवान के कहे हुये सात तत्त्वों से बढ़ कर सत्य तथा सम्यग्ज्ञान के कारण और तत्त्व इस संसार में नहीं हैं ॥७६॥ उत्तम पात्रदान छोड़ कर भोग तथा सुख के देने वाला और दान नहीं हैं तथा बारह प्रकार

तप छोड़कर कर्मों के नाश करने वाला और तप नहीं हैं ॥७७॥ इस प्रकार जिन भगवान के कथन में जो बुद्धिमान पुरुषों का निश्चय करना है तथा श्रद्धा और रुचि का रखना है, ये सब दर्शन रूप कल्पवृक्ष के बीज हैं। क्योंकि संसार में मनोभिलषित सुख का देनेवाला, तीन जगत के स्वामियों की तथा जिन भगवान की सम्पति का कारण यही सम्यक्त्व है। ऐसा समझ कर आठ गुण युक्त, चंद्र की कान्ति समान शुद्ध तथा पच्चीस दोष रहित सम्यग्दर्शन की शुद्धि तुम धारण करो ॥७९॥८०॥ तथा कहे हुये देव पूजनादि छह कर्म धर्म की सम्प्राप्ति के लिये सदैव आचरण करो ॥८१॥ जिन पूजन, गुरुओं की सेवा, स्वाध्याय, संयम, तप तथा दान ये गृहस्थों के नित्य करने योग्य छह कर्म पुण्य के कारण हैं ॥८२॥ भक्ति पूर्वक जिन मन्दिर तथा जिन प्रतिमा निर्माण कराकर अपनी शक्ति के अनुसार उत्तम २ तथा मनोहर आठ प्रकार पूजन द्रव्य से प्रति दिन जो जिन प्रतिमाओं की पूजा की जाती है उसे बुद्धिमान पुरुष सम्पूर्ण अभ्युदय की देने वाली कहते हैं ॥८४॥ यही कारण है कि जिन भगवान की पूजन से सम्पूर्ण सम्पत्तियें प्राप्त होती हैं विघ्न समूह तथा गृहारम्भ में होने वाले पाप का नाश होता है।

॥ ८५ ॥ जो गृहस्थ-उत्तम पात्र सद्गुरुओं की प्रतिदिन अज्ञान तथा मोह के नाश करने वाली और सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान तथा सम्यक्चारित्र की देने वाली सेवा भक्ति सुश्रूषा तथा सदा आज्ञा का पालन अपने धर्म लाभ के लिये किया करते हैं उसे गुरुपास्ति (गुरुसेवा) कहते हैं ॥ ८७॥ जो बुद्धिमान पुरुष मोक्ष की प्राप्ति के लिये सिद्धान्त का अभ्यास करते हैं वह तथा सामायिक नमस्कार और ज्ञानाभ्यास आदि जितने पावन कर्म हैं ये सब स्वाध्याय कहे जाते हैं। महर्षि लोग स्वाध्याय को त्रिभुवनवर्त्ति पदार्थों के देखने के लिये प्रदीप कहते हैं क्योंकि इस के द्वारा प्रचुर अज्ञानान्धकार का नाश होता है तथा यह पञ्चेन्द्रिय रूप शत्रुओं का घातक है ॥८८॥८९॥ यही हेतु है कि इसी ज्ञान से—सत्पुरुष हेयोपादेय का, भले बुरे का, देव शास्त्र और गुरुकी परीक्षा का, धर्म के स्वरूप का, मोक्ष मार्ग का, खोटे मार्ग का तथा झूठे सच्चे धर्म का स्वरूप जानने लगते हैं और जो अज्ञानी होते हैं वे जैसे जन्मान्ध पुरुष हाथी का ठीक २ स्वरूप नहीं जान सकता वैसे ही कभी कुछ भी नहीं जान ने पाते हैं ॥९०॥९१॥ इस प्रकार स्वाध्याय का फल समझकर बुद्धिमान पुरुषों को सिद्धान्तशास्त्र में प्रवेश

